अम्बिकाके साथ ब्राह्मविधिसे इनका विवाह हुआ। और उस अपनी प्राणवल्लभाके साथ नित्य नैमित्तिक श्रौत स्मार्त कर्मोंको करते हुए अपने कुलदेव श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलके सेवनसे पूर्णकाम हुए। उन्होंने ही किसीवक्त दक्षिणकर्णाटक और द्रविडादि देशोंके तीर्थोंमें विचरते हुए तथा अनेक शाक्त शैव पाशुपतादि पाषण्ड-मतोंका खण्डन करते हुए बहुतसे शिष्योंका सङ्ग्रह करके तथा विजयध्वजारोपण करके यह घोषणा की थी।

"शाक्त, पाशुपत, वैष्णव तथा तान्त्रिक, किसीकोभी जो अपने मतका गर्व हो तो वह पहले हमसे विवाद करले"। इस घोषणाको सुनकर जो लोग विवादार्थ उपस्थित हुए वे प्रबल श्रुति और स्मृतिके प्रमाणोंसे परास्त किये गए। आपनेभी **सर्वतन्त्रनिग्रह** नामक एक निबन्ध लिखा है।

इनके पुत्र **श्रीवल्लभसोमयजी** हुए। जिनको बालम्भट्ट भी कहते थे। आप वेदाध्ययनके अनन्तर धर्मपुरीस्थ मुद्गलगोत्री श्रौतस्मार्तकर्मकर्ता ऋग्वेदी काशीनाथशर्माके वाजपेययज्ञमें पधारे। वहाँ पर आपने प्रायश्चित्तके शास्त्रार्थनिर्णयसे सबको सन्तुष्ट किये और पूर्वोक्त काशीनाथशर्माकी पुत्री पूर्णाके साथ विवाह किया। यद्यपि आप कुम्भीधान्य ( एक कोठीभर धान्य जिसके पास रहै अर्थात् थोड़े धान्य वाले ) थे तथापि दर्शपूर्णमासादिसे भगवद्यजन किया करते थे। अनन्तर यजनकर्महीसे आपने बहुतसा धनधान्य सम्पादन किया। और उस धनधान्यसे सोमयज्ञादि यज्ञ सिद्ध करके श्रीयज्ञनारायणको प्रसन्न किया। आप पुत्रोत्पत्तिके अनन्तर सब ऋणोंसे मुक्त होकर सब तर्थोंकी यात्रा करते हुए जनार्दनक्षेत्रमें संन्यास ग्रहण करके भगवल्लोकको प्राप्त हुए। आपका बनाया हुआ **भक्तिदीप** नामक निबन्ध प्रसिद्धही है।

इनके दोपुत्र हुए। एक **श्रीलक्ष्मणभट्टजी** और दूसरे **श्रीजनार्दनभट्टजी**। लक्ष्मणभट्टजीने विष्णुचित् दीक्षितसे यज्ञोपवीत ग्रहण किया और नियम धारण करके साङ्ग सरहस्य तथा पदक्रम--जटा--घन सहित वेद और वेदान्तोंका पठन किया।

तदनन्तर आप गुरुकी आज्ञासे घरआये और अपनी विद्याओंका प्रकाश करने लगे। आपके सुगुण सुननेसे प्रसन्न होकर प्रार्थना करते हुए **विद्यानगरके** राजपुरोहित काश्यपगोत्री **सुशर्माजीकी** कन्या **यल्लमागारु** और **इल्लमागारुके** साथ आपका परिणयन हुआ। किसीवक्त आपकी वसति **काकुम्भकर नगरीको** बलवान् प्रतिप-

न्होंने लूटली इसलिये आप उसके निकटवर्ती अपने **कांकरवार** नामक ग्राममें वास करने लगे। और अनेक यज्ञयागादिभी करते रहे। जब आपके **रामकृष्ण सुभद्रा सरस्वती** ऐसे तीन सन्तति होचुकी तो आप इसतरह विचारने लगे कि " अब शतसोमयज्ञकी पूर्तिभी होचुकीहै यही भगवान्के प्रादुर्भावका समय है पर अभीतक भगवदवतार नहीं हुआ। यह मेरेही दुर्भाग्यका कारण है। यदि हमारे पूर्वजोंका साधित अर्थ भी हमें सिद्ध न हो तो हमारा जन्म निरर्थक ही है "। इसतरह चित्तमें अत्यन्त खिन्न होकर और सगर्भा तथा रुग्ण इल्लमागारूजीको छोड़कर तीर्थयात्राके मिषसे वहाँसे निकले और **जनार्दनक्षेत्रमें** पधारे। वहाँपर विष्णुस्वामिसम्प्रदायके त्रिदण्डी **प्रेमाकर** मुनिसे **गोपालमन्त्रकी** दीक्षा ली। और उसका पुरश्चरण तथा सम्प्रदायग्रन्थोंका अध्ययन करते हुए वहाँ निवास करने लगे। कुछ समयके बाद इनके पिता **वल्लभभट्टजी** सस्त्रीक अपनी पुत्रवधू ( इल्लमागारूजी ) और लक्ष्मणभट्टजीकी सासको साथ लेकर अपने प्रिय पुत्रको ढूँढ़नेके वास्ते जनार्दनक्षेत्रमें आये। वहाँ लक्ष्मणभट्टजीकी स्त्री अपनी माता सहित मुनिके दर्शनार्थ आई और मुनिको प्राणाम कर बैठगई। मुनिने प्रसन्न होकर इल्लमागारूजीको "पुत्रवती भव" ऐसा और उनकी माताको " शान्ता भव " ऐसा वरप्रदान किया। अनन्तर माता अपने जमाई **लक्ष्मण भट्टजी** को यतिजीके पास बैठे देखकर यतिमहाराजसे प्रार्थना करने लगी कि ' आप कृपया इनको हमारे साथ भेजदीजिये '। यतिजीने प्रार्थना सुनकर भगवान् का ध्यान किया। भगवान्ने ध्यान में आज्ञादी कि " अब इनको जानेदो "। इस आज्ञा के बाद यतिजीने लक्ष्मणभट्टजीसे कहा कि " पुत्र! अब आप घर जाइये भगवान् आपके मनोरथको शीघ्र पूर्ण करेंगे "। इस गुरु की आज्ञा के बाद सकुटुम्ब लक्ष्मणभट्टजी अपने पिता के समीप आये। पिताजी की आज्ञा से स्वगृह में आकर निजधर्म करने लगे।

किसी वक्त धर्मपुर के रहनेवाले कौण्डिन्यगोत्री **शङ्करदीक्षित** आये और यों कहने लगे कि ' मैं त्रिस्थली ( प्रयाग-काशी-गया ) यात्रा करना चाहता हूं '। लक्ष्मण भट्टजीने भी विचार किया कि, अद्यापि भगवदाज्ञा फलित नहीं हुई इसलिये मैं भी अपने अपराधों की निवृत्ति के वास्ते त्रिस्थलीयात्रा करूं, और बोले कि मैं भी यात्रा करने को चलूंगा। क्योंकि " कलियुगमें यज्ञयागादिकोंसे भी गङ्गादिक तीर्थयात्रा अधिक है "। इत्यादि कहकर उनको अपने गाम भेजे। और आप भी थोड़ेही समय में सब तयारी करके तथा **यल्लमाजी, रामकृष्ण, सुभद्रा, सरस्वती**

और गृह इन सब को अपने भाई जनार्दन जी के पास रखकर तथा अग्नियों को गाड़ी में धरकर अनेक यात्री ऋत्विक् और पत्नी सहित घरसे प्रस्थित हुए। अनन्तर आप धर्मपुरी पधारे , और वहाँ से शङ्करदीक्षितजी को साथलेकर पौषकृष्ण में प्रयागक्षेत्र पहुँचे। वहाँ पहुँचकर आपने तीर्थविधिसे स्नान, मुण्डन, उपवास, देवार्चन श्राद्ध, दान, उभयमुखीगोदान, हवन, पुरोहितार्चनादि यथोचित किये । सेठ कृष्ण-दास जीने सुना कि यहाँ सपत्नीक लक्ष्मणभट्टजी माघमेले पर पधारे हैं। अतः पुत्रकामना से सपत्नीक वे वहाँ आये और पुत्र होनेकी प्रार्थनाकरने लगे। भट्टजीने अपने इष्टदेव का आराधन किया और सेठजी को वरदान देकर अपने घर भेजा।

अनन्तर श्रीलक्ष्मणभट्टजी काशी पधारे और वहाँ हनुमानघाटपर अपने सजातीयोंके घर उतरे। वहाँ आपने मणिकर्णिकास्नान, विश्वेश्वर विन्दुमाधवादि के दर्शन किये और उसदिन उपोषित रहे। अन्यान्य कितनेही दिनोंमें काशीयात्रा समाप्त कर आप अपने सहचर वैदिक ब्राह्मणों सहित श्रीगयाधामको पधारे। वहाँ १७ सत्रह दिनमें यथोचित यात्रा कर रामनवमीके दिन पुनः काशी पधारे। काशी पधार कर आपने रामनवमीका व्रत, रामचन्द्रजीका उत्सव, तथा रात्रिको जागरण किया। रात्रिको लक्ष्मणभट्टजी " शत सोमयज्ञ हो चुके क्या अबभी भगवदाज्ञा का फल सम्पन्न न होगा " ऐसा सोचही रहे थे कि, उनको " प्रातःकाल म्लेच्छों की सेना आवेगी और दण्डीलोग उनके साथ युद्ध करेंगे इस लिये काशीकी प्रजा दौड रही है " ये शब्द सुनाई दिये। तब तो लक्ष्मणभट्टजी और भी घबराये और सोचने लगे कि मैंने बारह वर्ष तीर्थवास का सङ्कल्प किया है वह भी सिद्ध होना कठिन मालूम पड़ता है फिर जो मैं करना चाहता हूं उसकी तो बातही दूर रही ! अथवा दैवगति विचित्र है, सम्पत्ति में विपत्ति और विपत्ति में सम्पत्ति इसीके बलसे हो जाती है, ऐसा सोचते हुए अपने साथियों के पीछे २ आपभी सपत्नीक अपने देशके लिये चले और थोड़े दिनमें चम्पारण्य पहुँचे। साथवालों को आगे गये हुए जानकर भट्टजीने सोचा कि ' शायद इल्लमागारूजी भी आगे चली गई हों ' अतः आगे चले आये ॥

इधर भयसे डरी हुई श्रीमती इल्लमागारूजी विक्रम संवत् १५३५ वैशाख कृष्ण ११ एकादशी गुरुवार धनिष्ठा नक्षत्र कर्क ४ लग्नके वक्त अन्धकार रात्रिमें चतुर्भद्रपुर क्षेत्रमें महानदीके तीरपर शमीवृक्षके नीचे निःसृत अपने साप्त-मासिक गर्भको अजीवित समझ कर अपनी आधी साडी तथा शमीपत्रोंसे

आच्छादित कर और शमीवृक्षके कोटरमें धरकर वहाँसे शीघ्र आगे निकल गई। और अपने साथमें आपहुँची। रात्रिमें भट्टजी तथा "इल्लमागारूजी" दोनोंको भगवद्दर्शन हुआ और भगवान्ने आज्ञादी कि "तुम्हारे घरमें मै अवतीर्ण हुआहूँ"। प्रातःकाल साथमें सुना और कृष्णदास श्रेष्ठीके पत्रसे भी विदित हुआ कि 'दण्डियों तथा राजपुरुषोंने म्लेच्छोंको मार भगाये काशीमें सब जगह स्वास्थ्य होगया है'। तदनन्तर भट्टजीकी आज्ञा लेकर स्वदेश जानेवाले देशको गये और काशी जानेवाले काशीको चले। सपत्नीक भट्टजीभी गर्भजके अन्वेषणार्थ काशी जानेवालोंके साथ होलिये। मार्गमें इल्लमागारूजीने जहाँ स्थाननिर्देश किया वहाँ सब लोगोंको ठहराकर आप उनके साथ गये। अनन्तर वृक्षको ढूँढने लगे। वृक्ष मिलजानेपर क्या देखते है कि वृक्षके चारों तरफ अग्निमण्डल है और उस अग्निमण्डलमें अपने उसी वस्त्रके ऊपर कोई भगवद्रूप अप्राकृत बालक खेलरहा है। माताजी उसे देखते ही दीक्षितजीसे कहने लगी कि 'यही मेरा बालक है इसको देखते ही मेरे स्तनोंसे दुग्धधारा वहती है,। भट्टजी कहने लगे कि 'प्रिये! सच है। यदि यह बालक तेरा है तो अग्नि दूरहो जायगा' यही इसकी पहचान है। अनन्तर माताजी उसके समीप गई और अग्नि दूर होगया। बालकने अपना हाथ लम्बा किया और माताजीने उसे अपनी गोदमें उठाकर अपने पतिकी गोदमें दिया और कहने लगी 'यह हमारे भाग्यका निधि है। जो भगवान्ने हमारे पूर्वजोंको आज्ञा दीथी वह आज सत्य हुई' भट्टजीने प्रसन्न होकर उसे पुनः इल्लमागारूजीकी गोदमें रक्खा। उस समय आकाशमें महोत्सव होने लगा और आकाशवाणी हुई। कि "अब सत्ययुग होगा, कलियुग चला जायगा, वेदमार्गका प्रचार होगा, क्योंकि इसवक्त भगवन्मुखका अवतार हुआ है"। आपके जन्मके अनन्तर सब तरहके आनन्द मङ्गल होने लगे। सब उपद्रव दूरहुए। वहीं नन्दालयकी लीलाभी आई॥

तदनन्तर भगवान्के भेजे हुए, २ दो तुलसीकी माला और १ बीडा दीक्षितजीने उनके निवेदन किये। इस वृत्तान्तके अनन्तर वह बालक सनाल प्राकृत शिशु होगया। अनन्तर दोनों पति पत्नी [ चतुर्भद्र ] पुरके प्रति चले। वहाँ के राजाके अमात्य सेठ कृष्णदासने सुना कि सपत्नीक लक्ष्मणदीक्षित आये हैं। तो वह सामने आया और प्रणाम कर पुरमें लेगया। और उनके अपेक्षित सब वस्तुओंका सम्पादन कर दिया। अनन्तर लक्ष्मणदीक्षितजीने सूतिकागृहप्रवेशादि कराके काशीकर पद्धतिसे पुत्रका जातकर्म संस्कार किया। निष्क्रमण संस्कारके दिन पुत्रको अष्टा-

क्षर मन्त्रकी दीक्षादी । इसही निवासके समय सेठजीने दीक्षितजीसे पुत्रोत्पत्तिकी प्रार्थना करी । भट्टजीने कहा 'ऐसा ही होगा'। उसही समयमें स्वदेशसे स्वकीय लोकों सहित दीक्षितजीके पुत्र [ रामकृष्णजी ] दोनों कन्याएं ( सुभद्रा सरस्वती ) भार्या ( यल्लमाजी ) भ्राता ( जनार्दन भट्टजी ) और उनकी स्त्री सब वहाँ आगये ; अनन्तर दीक्षितजी उन सबके साथ निवास करने लगे । कृष्णदासजीने आपसे प्रार्थना करी अत: आपने गोपाल मन्त्रके अष्टादश पुरश्चरणोंसे साध्य सोमयागका होम किया

अनन्तर सेठजीने उनके आशीर्वादसे उत्पन्न हुए अपने पुत्रकी शरणागति करवाई । और उस शरणागति में सेठजीने बहुतेरा द्रव्य घोडे पालकी गाड़ा पाँच सिपाही और मार्गमें रक्षक ये सब समर्पन किये । सेठजीकी पत्नीने वह बालक भी दीक्षितजीके बालक ( श्रीवल्लभाचार्यजी ) के चरणके शरणमें कर दिया । तदनन्तर आप वहाँसे काशीको चले । वहाँ जाकर आपने सबको अपने स्थानमें उतारकर सायंकालके वक्त स्नानादि किया । प्रातः कालसे तीर्थविधिका आरम्भ किया । और इतने दिनतक जो अग्निहोत्र विच्छिन्न होगया था प्रायश्चिन्त करके पुनः उसका सन्धान किया । और वहाँ निवास करने लगे । आपने वैदिक, पण्डित, विद्यार्थी, प्रजा, राजा सबको अपने गुण तथा अपेक्षित अर्थोंसे सन्तुष्ट किये । इसके अनन्तर श्रीवल्लभने अपनी बाललीलाओंसे माता पिता, दोनो बहन, भाई आदि सब स्वीयजनोंको प्रमुदित किये । आपके संस्कार यथाक्रम, महोत्सवोंके साथ होते रहे । आप एक ही समय श्रवण करनेसे विद्याको यथावस्थित उपस्थित करलेते थे अत एव आपको लोग बालसरस्वतीवाक्पति इस नामसे भी पुकारा करते थे । विवादमें आप बडे २ विद्वानोंको भी विस्मित कर देते थे । तदनन्तर लक्ष्मणदीक्षितजीके मृत केशव पुनः उत्पन्न हुए इससे उनका नाम केशवपौरि ऐसा रक्खा ।

तदनन्तर अष्टम वर्ष में **श्रीवल्लभ** के यज्ञोपवीत महोत्सव का मुहूर्त चैत्रमास में निश्चित किया गया । इस महोत्सव पर दीक्षितजी ने अपने सब सम्बन्धियों को मङ्गलपत्रिकाएं दी और आगत मनुष्योंका स्वागत सत्कार किया । प्रथम वृद्धगणेश्वरका स्थापन किया । अनन्तर रात्रिमें बड़े धूमधामके साथ गणेशजी की सवारी निकाली गई । उसके पीछे विष्णुचित्तजी उपाध्यायके हाथसे ग्रहशान्ति आदि कर्म कराये गये । और नान्दीश्राद्ध, मण्डप प्रतिष्ठादि आपने स्वयं किये। समाश्रित मनुष्य और स्वजनों को त्रैपौरुषी [ तीन पीढी तककी ] दक्षिणा दी और महा भोजन भी

कराया। दूसरे दिन व्रतबन्ध महोत्सव हुआ। उसमें अपने पिता (लक्ष्मणदीक्षितजी) से श्रीवल्लभने साविच्युपदेश ग्रहण किया और उसकी दक्षिणा में स्वर्णगौ समर्पण की। अनन्तर माता तथा अन्य सब सम्बन्धियों से भिक्षा ग्रहण की और पिताकी दी हुई गाय सहित वह भिक्षा विष्णुचित्जी के अर्थ निवेदन की। इस तरह भट्टजीने सब का सन्तोष किया। तदनन्तर ब्रह्मचर्य व्रतमें स्थित श्रीवल्लभको पिताजीने अध्ययनके वास्ते विष्णुचित् उपाध्यायके सुपुर्द किये। श्रीवल्लभ सकुल्यों [ एक कुलवालों ] के घरमें भोजन करते थे और स्वीय घरोंसे लाई हुई भिक्षा गुरुके निवेदन करदिया करते थे। इस समयमें आपने अपनी तैत्तिरीय शाखा पढी और साङ्गोपाङ्ग यजुर्वेदकी अन्यान्यशाखाएंभी पढ लीं। उसके अनन्तर पिताजीने आपको ऋग्वेद और सामवेदकी शाखाओं के पठनार्थ त्रिरुम्मलजी, के समर्पण किये। जब श्रीवल्लभ ये सब पढकर घर आये तो आपको साङ्ग तथा सरहस्य अथर्ववेद स्वयं पिताजीने ही पढाया। इसतरह श्रीवल्लभने सब वेद और वेदाङ्गों का अध्ययन कर अन्यान्य कितने ही बटुओंका अध्यापन भी किया। अनन्तर आपने आन्ध्रनारायण दीक्षितसे षट्शास्त्रोंका पठन किया और दीक्षितजी ने प्रसन्न होकर अप्रचलित सामवेदकी शाखाएं भी आपको पढाईं। माधवयतीन्द्रसे आपने वैष्णवशास्त्र पढे। ज्योतिश्शास्त्रादि वेदाङ्ग, धर्मशास्त्रादिउपाङ्ग, काव्यादि साहित्यग्रन्थ, आगम शास्त्र, और तदुक्तकला ये सब पिताजीके पास पढते हुए छात्रोंके पाठन से आपको अधिगत हुए। बाह्यागमों ( नास्तिकशास्त्रों ) को आपने विवाद कथासे जानलिये। इस तरह आप सब विद्यावानों में पूज्यतम हुए। श्रीवल्लभ के पाठक जाति सम्प्रदाय और मन्त्र सब तरहसे स्वकीय ही थे। जैसे विष्णुचित् उपाध्याय तैलङ्ग जातिके दीक्षित ( सोमयाजी ) और बृहस्पतिके अवतार थे। त्रिरुम्मल भी तैलङ्ग दीक्षित और ब्रह्माके अवतार थे। विष्णुसम्प्रदायी नारायणदीक्षित द्रविड और सान्दीपिनमुनिके अवतार थे। तैलङ्ग माधवेन्द्रयति माध्वसम्प्रदायी और शाण्डिल्यमुनि के अवतार थे। लक्ष्मणदीक्षिताचार्य वसुदेवजीके, माता देवकीजी के, रामकृष्ण बलदेवजी के, केशव महादेव के, सुभद्राजी और सरस्वतीजी उन दोनोंके, और आप श्रीवल्लभ पुरुषोत्तमके वदन वाक्पति ( अग्नि ) के अवतार थे। आप तुलसीमाला, ऊर्ध्वपुण्ड्र, गोपीचन्दनकी मुद्राओं को धारण करते हुए एकादशी जयन्ती, विष्णुव्रत और भगवदाराधन किया करते थे।

एक दिन लक्ष्मणदीक्षित, हृदय में विचार करने लगे कि मेरे पुरुषार्थचतुष्टय सम्पन्न होगया। मैंने अपने बाल्यमें विद्याएं पढीं तदनन्तर गुरुओंका आराधनभी

किया, अग्निसेवनभी उत्तमतया किया, श्रीमदनमोहनका लालनभी खूब किया, और पूर्वाम्नाय का प्रचारक पुत्रभी उत्पन्न हो गया, और इसकी अतिमानुषी बुद्धि देखकर जानताहूं कि यह भगवदवतारही है, अब इसके बाद मुझे इस लोकमें रहकर क्या करना है। अथवा 'शायद और भी कुछ कर्तव्य अवशिष्ट हो' ऐसा सोचकर ध्यान कर रहे थे कि उनकी समाधि में भगवान कहने लगे। "हे दीक्षितजी आपके घरमें '**श्रीवल्लभ**' इस नामसे मैंही अवतीर्ण हुआ हूं इसमें सन्देह मत करो। आप अपने धर्मसे अपने सन्तान सहित गतैषण और कृतकृत्य हो, आपको कोई कर्तव्य अवशिष्ट नहीं है अब आप मेरी सेवा करो और मेरेलोकको आजाओ,,। इसके बाद दीक्षितजीने यह सब वृत्तान्त अपनी पत्नी 'इल्लमागारू , जी से कहा। और मकरार्क आने पर **दीक्षितजी वैकुण्ठको** प्राप्त हुए। आपकी दूसरी पत्नी 'यल्लमाजी' आपके ऊपर सती हुई। रामकृष्णजी ने वार्षिकश्राद्ध पर्यन्तका सब और्ध्वदैहिक कर्म किया। और **केशव** का चौलकर्म करके गयाश्राद्ध के वास्ते **गयागमन** किया।

इधर मताजीकी आज्ञासे ये सब लोग प्रयाग मार्गसे **चित्रकूट** और **भृगुतुङ्ग** देखते हुए **चम्पारण्य** पहुँचे। वहाँ **महानदी** के तटपर वेदिकाके ऊपर **स्वभू स्वयम्भु, विधु, शम्भु,** आदि सब शिष्यों सहित विराज कर **श्रीवल्लभ** ने श्रीभागवतसप्ताह किया। और आपके शिष्योंने वहाँ एक कूआभी खुदवाया और रामकृष्णजीकी प्रतीक्षा से **वसन्तदोलोत्सव** भी वहीं हुआ। तदनन्तर **अमरकण्टक** देखते हुए **सिद्धिपद** में पहुँचे। वहाँ **श्रीवल्लभ** ने निजशिष्यताको चाहते हुए माध्वसंप्रदायियों के महन्त सशिष्य **सर्वेश्वर** को भगवदाज्ञानुसार शिष्य किया। तदनन्तर **वृद्धिनगर** पहुँचे। वहाँ एक सेठके चार पुत्र थे उनमें सबसे छोटा **दामोदर** भगवान्की लीलामेंसे गुरुकी सेवाके ही वास्ते आयाथा और गुरु **श्रीवल्लभ**की प्रतीक्षा कररहाथा। उसने जब आपको आयेहुए देखे तो अपना भ्रातृदाय छोड़कर आपके चरणोंमें आया। और आपने उसका अङ्गीकार किया तथा मन्त्र और तुलसी माला देकर कृतार्थ किया। फिर यहाँसे चले और अपने अग्रहार ( ग्राम ) में पहुँचे। वहाँ स्वकीयोंने भगवदान्दोलिका का वर्णन किया। इसके अनन्तर श्रीवल्लभ तथा साग्निदीक्षित रामकृष्णका अभिषेक कर गृहप्रवेशकिया और उसका उत्सव किया। केशवपौरिका व्रतोत्सव भी किया। वहाँ बहुतेरे विद्वान् लोग श्रीवल्लभके विद्योदयको सुनकर विवादको आये और

---

१ आचार्य चरणके प्रधान शिष्य श्रीदामोदरदासजी यहीहैं।

विवादमें पराजित होकर आपके शिष्य होगये । आपके भूआके पुत्र शम्भुभट्टने भी आपसे गोपालमन्त्रकी दीक्षा ग्रहणकी ॥

इसके अनन्तर 'श्रीइल्लमागारूजी' के शोकापनोदके वास्ते तथा उनके लेनेकेवास्ते विद्यानगरसे वावदूक आया । उसके मुखसे श्रीवल्लभ ने " विद्यानगरकी राजसभामें श्रौतस्मार्त और वैष्णवोंका विवादहोरहाहै,, ऐसा सुना । सुनतेही श्रीवल्लभ ने वहाँ जानेकेवास्ते माताजीसे कहा । 'मात ! मुझे दक्षिणयात्रा करनीहै तथा विद्यानगरभी जानाहै और पितृमङ्कल्पित तीर्थयात्रा भी करनीहै अतः आप आज्ञादें तो मैं कार्यसिद्धि करूँ' । पहलेतो माताजीने कहा कि 'जैसी आपकी इच्छा' । इस आज्ञाके अनुसार जब श्रीवल्लभ पधारने लगे तो पति और पुत्र दोनोंके विरहसे सन्तप्तहुई माताजीने पुनः कहा । 'यदि आप पधारते है तो मुझेभी साथ ले चलें क्योंकि मैंने आपके वास्ते श्रीव्यङ्कटेशजी के दर्शन तथा उपायन [ भेट ] का सङ्कल्प किया था वह भी सिद्ध होजायगा' । श्रीवल्लभ कहने लगे । 'बहुत अच्छा माताजीका विचार भी सिद्ध होजायगा' । जब ये विचार आपके पितृव्य 'जनार्दन भट्टजी' ने सुनेतो उनने भार पहुँचानेके लिये घोड़े वगैराओंका नियोजन किया । तदनन्तर श्रीवल्लभ मन्दिरमें गये और पूर्वोक्त भट्टजी से एक शालिग्राम शिला और एक श्रीमद्भागवतकी पुस्तक माँगी । माताने एक हरिस्वरूप माँगा ॥ जनार्दनभट्टजी बोले कि 'यह शालिग्राम शिला ब्रह्माजी से पूजित है तथा कृष्णावतारके समय भगवान् के मुखसे स्पृष्टहै अतः यदि आप इसे लेजावें तो अच्छी तरह रक्खें, यह दूसरी मुकुन्दरायजी[1] की मूर्ति श्रीगोविन्दाचार्यजीने दीहै, और ये बालकृष्णजी[2] श्रीविष्णुमुनिने दिये हैं, और ये श्रीमदनमोहनजी[3] यज्ञनारायणजीके यज्ञकुण्डमें प्रकट हुएहैं और ये पुस्तक गङ्गाधराचार्यजीकी है, इनमें से जो आपको रुचे वह ग्रहण करें' यह कह देनेके पश्चात् आपने शालिग्रामशिला, मुकुन्दजी, और श्रीमद्भागवतकी पुस्तक, ये ग्रहण किये और वहाँसे प्रस्थान किया ॥

## इति प्रथमोऽवच्छेदः ।

---

१ यह स्वरूप संप्रति काशीमें विराजतेहै । २ यह स्वरूप श्रीनाथद्वारमें श्रीनाथजीके समीपमें हैं ३ यह स्वरूप काम्यवनमे विराजतेहैं ।

इसके अनन्तर सिद्धपदसे आयेहुए लक्ष्मणदीक्षितजीके शिष्य, केतुकमण्डलु और लकुटालोकि नामक दो विरक्तवीरोंको रक्षाके वास्ते साथ लिये। शम्भुभट्टको पाक करनेके वास्ते, स्वभू और स्वयम्भूको विवादके वास्ते, तथा काशीसे आये हुए गुर्जर और गौड सेवकोंको सेवाके लिये साथ लिये। शालिग्रामजी और मुकुन्दजीको सम्पुट की पेटीमें धरकर श्रीवल्लभने अपने मस्तकपर लिये। दामोदरने अपने शिरपर पुस्तक धारण की। मार्गमें श्रीवल्लभ चरणारविन्दोंसे चलते थे। जहाँ पर उतरते वहाँ माताजी स्नानकर एकान्तमें पाक निर्माण करतीं। श्रीवल्लभ स्नान तथा पुण्ड्रादि करके प्रीतिसे श्रीमुकुन्दकी सेवा करते। उनके बालभोगमें, मक्खन, मिश्री, मीठेफल सत्तू वगैरा समर्पण कर सन्ध्यावन्दन तथा उपासन करते और शालिग्रामजीका पूजन यथाविधि मन्त्रोंसे करते। इसके बाद शेषाह्निक तथा माध्याह्निक कर्म करते। अनन्तर जब पाकसिद्धि होचुकती तो तीन पत्तलमें सामग्री धरके एक श्रीमुकुन्दको दूसरी शालिग्रामजीको तीसरी श्रीभागवतके भोगमें धरते। फिर शम्भुभट्ट आचमन कराके वैश्वदेव करते। माताजी चरणामृतका पान तथा अपना आह्निक करतीं। तदनन्तर श्रीमद्भागवतको आचमन तथा ताम्बूल समर्पण करनेपर श्रीवल्लभ नीराजन करते। और सबजने प्रदक्षिणादि करते। इतना कर्म होजानेके पश्चात् माताजी उन तीनों पत्तलोंमेंसे एक पत्तल ब्रह्मचारी श्रीवल्लभके लिये परोसतीं। दूसरी शम्भुभट्टको, और वैश्वदेव शेष अतिथियोंको देतीं। भोजनके अनन्तर श्रीवल्लभको आचमन तथा मुखवास समर्पण करतीं। जब सब मनुष्य भोजन करचुकते तब श्रीवल्लभका उच्छिष्ट दामोदरदासको देतीं और तृतीय पत्तलके अन्नको आप भोजन करतीं। इसतरह प्रातःकालका आह्निक करके चलते। जब सायङ्कालके वक्त ठहरते तब पुनः यथायोग्य कर्म करते। रात्रिमें श्रीवल्लभ श्रीभागवतकी कथा करते। इसतरह चलते हुए कृष्णा नदीपर पहुँचे। वहाँ गाणपत्य पुष्पदन्तने श्रीवल्लभसे विवाद किया। जब पराजित हुआ तो गणेशरूप धारण कर पृथ्वीपर सूँड पछाडकर डराने लगा। तब तो गुरुकी आज्ञासे वेत्रभृत् वीरने नृसिंह स्वरूप धारणकर और उसे धमकाकर भगा दिया। फिर कृष्णाको पारकर मङ्गलप्रस्थ पहुँचे। वहाँ (पना) नृसिंहके दर्शन किये और मिश्रीका पना अर्पणकर श्रीमद्भागवतका पारायण किया। वहाँ रहने वाले ढुण्ढिदीक्षितको श्रुतिकी अनुलोम[1] और विलोम कथासे जीता। वहाँसे चलकर कुण्डिनपुर पहुँचे। कुण्डिनपुरके विद्वानोंने श्रीवल्लभसे प्रतिबिम्ब वादमें प्रश्न किया। श्रीवल्लभने

[1] वेदका पाठ आरम्भसे अन्ततक तथा अन्तसे आरम्भ तक (अर्थात् औंधा सूँधा पाठ)

उसका अच्छा प्रतिपादन किया । वहाँसे आगे काश्मीग्राममें विद्वानोंने ख्यातिवादमें प्रश्न किया उसको आपने विशदतया वर्णन किया ।

तदनन्तर वहाँसे चलकर व्यङ्कटाद्रिके नीचे विराजमान श्रीरामका पूजन किया । और छः पर्वतोंका उल्लघन कर श्रीलक्ष्मण बालाजीके दर्शन किये । उनको प्रणाम कर तथा उपायन ( भेट ) धरकर उनका चरणोदक तथा नैवेद्य लिया । वहाँ श्रीवल्लभ वैष्णवशास्त्रोंको ढूँढनेके वास्ते कितने ही समय तक ठहर ।

वहीं माताजीने स्वप्नमें श्रीलक्ष्मणदीक्षितजीको लक्ष्मणबालाजीके मुखमें प्रवेश करते हुए देखे । और वह स्वप्न पुत्रसे कहा । पुत्रने कहा ठीक यह आपका वाञ्छित भगवान्ने दिखाया है। वहाँसे चलकर आप वेणीनदीके किनारे पहुँचे। वहाँ रविनाथने कहा । आप वैदिकों के साथ वेद में परीक्षा दो । श्रीवल्लभने परीक्षा दी परन्तु उसको कब सन्तोष होनेवाला था । उसने एकसे लेकर क्रमसे सौ पद तक एक एक पद छोड़कर वेदका उच्चारण किया। श्रीवल्लभने उन सबोंका विलोम उच्चारण करके उसे जीता । उसके पश्चात् विद्वानों ने अन्धकारवादमें प्रश्न किया। श्रीवल्लभने उसका उत्तमतया उत्तर दिया ।

इसके पश्चात् आप विद्यानगरमें मामाके घर पहुँचे। वहाँ 'शैव वथा स्मार्तोंने वैष्णव जीत लिये ' यह सुना । प्रातःकाल आपने राजसभामें कमण्डलु नामक शिष्य को भेजा पीछे से आपभी राजसभामें पधारे । राजा और विद्वान् दोनों ने आपका सत्कार किया । विद्यातीर्थ ने आपको खैंचकर अपने आसनार्ध पै बिठाये तब श्रीवल्लभ राजासे बोले । किस विषयमें विवाद है ? राजाने कहा 'स्मार्त लोग ब्रह्मको निर्धर्मक कहते हैं और वैष्णव लोग सधर्मक '। तबतो आप कहने लगे हमतो विष्णुस्वामीजिके सम्प्रदायी, सधर्मक ब्रह्मके उपासक, वैष्णव हैं अतः उसही पक्षका साधन करेंगे । यह कहकर उसका उपपादन करने लगे । उसमें यतिराजके पक्षवालों ने बहुतसे उत्तर कहे । श्रीवल्लभने उनके कनिष्ठ, मध्यम, उत्तम, जल्पोंका तत्काल खण्डन किया । इस तरहसे पहले दिन दो प्रहर तक सभा हुई । दूसरे दिनसे लेकर सातदिन तक आपका यतिराजके साथ विचार हुआ । तिसके पश्चात् दशदिन तक बाह्य, तार्किक, मीमांसक, तथा साङ्ख्योंसे ख्यातिवादादिमें विचार हुआ । तदनन्तर तीन दिन तक मिथ्यात्वसाधनके लिये प्रवृत्त गाङ्गभट्टने ' स्थानिवत्सूत्रमें आदेश आगम तथा प्रत्ययों की आगमापायितासे शब्दोंका अनित्यत्वही आता है ' इसका साधन किया। श्रीवल्लभने उसका प्रत्युत्तर यों किया ।

शब्द तो नित्यही हैं। अतएव भर्तृहरिने ' आदेश आगम तथा प्रत्ययों की कल्पना केवल बालबोध ही के वास्ते वर्णन की है '। और दृष्टान्तसे अर्थोंकी भी अनित्यता सिद्ध नहीं हो सकती। तदनन्तर सात दिन तक अद्वैतवादियों ने जिन वैष्णव सिद्धान्तोंका खण्डन किया था उन सबका मातुलचरणने राजाकी आज्ञासे श्रीवल्लभके आगे प्रतिपादन किया। श्रीवल्लभने उन सब खण्डनोंका खण्डन किया और अपने सिद्धान्तोंका पुनः प्रतिपादन किया। श्रीवल्लभके सहायसे वैष्णव पुनः जयको प्राप्त हुए।

जिस वक्त सभामें श्रीवल्लभकी जय हुई तब वैष्णवलोग तो अत्यन्त प्रसन्न हुए परन्तु विपक्षीलोग खिन्नचित्त और अत्यन्त विस्मित हुए। इसके अनन्तर श्रीवल्लभ अपने स्थानपर पहुँचे। वहाँ माध्वसंन्यासी व्यासतीर्थ आये और श्रीवल्लभसे कहने लगे। ' आप मेरे आदेशको स्वीकार करिये और मेरे सिंहासनपर आरूढ होकर मेरे मार्गका प्रचार कीजिए '। श्रीवल्लभने आज्ञा की जैसी भगवदिच्छा होगी वैसा करूंगा। उसी दिन रात्रिमें भगवान्ने श्रीवल्लभसे आज्ञा की। आप विष्णुस्वामि-संप्रदायके आचार्य होओ, व्यासतीर्थके आदेशको मत स्वीकार करो '। दूसरे दिन सूर्योदयके समयही श्रीवल्लभ अपने नित्य तथा नैमित्तिक कर्मसे निवृत्त हो चुके इधर कृष्णदेव राजाभी नित्यकर्मसे निवृत्त होकर तथा रूईके वस्त्र पहनकर, ज्योतिषीके निर्दिष्ट समयसे पूर्वही अपने मन्त्री सामन्त तथा भृत्यों सहित अपने प्राङ्गणमें बनाये हुए ' यथोचित चँदुआ, जाजम, काच, मणिमाला, कदलीस्तम्भ, तोरण, पताका आदिसे अलङ्कृत मण्डपमें अपने यज्ञके कनकाभिषेकके अनुष्ठानार्थ संपादित कनककलश तथा सभाकी साहित्यको सँभालनेके वास्ते पहुँचा। वहाँ जाकर यथास्थानस्थित पदार्थोंसे सुशोभित सभासदनको देखकर राजा अत्यन्त प्रसन्न हुआ और उसी वक्त अपने मन्त्रीसे आज्ञा करने लगा।

' मेरेवाञ्छित, सम्पूर्ण विद्वज्जनोंके विजयी, श्रीपुरुषोत्तमवदनानलावतार , सोमयाजी, द्वादशतन्त्रस्वतन्त्र, श्रीलक्ष्मणभट्टनन्दनके कनककुसुमाभिषेक पूर्वक, आचार्यसम्राट्-सिंहासनाधिरोहणके सम्पादनार्थ, पूजास्पद व्यासतीर्थ विद्यातीर्थादि महन्त तथा सब विद्वानोंको, बान्धवोंको, सामन्त, चतुरङ्गचमू तथा सेनानायकोंको हाथी घोडे रथ पालकी विरक्तवीर नटनर्तक गन्धर्व अप्सरा आदि सबके समूहोंको बुलाओ। इसआज्ञाके अनुसार मन्त्री ने उक्तमनुष्योंके आमन्त्रणार्थ दूत भेजे। और थोडेही समयमें दूतोंने इन सब मनुष्योंका आनयन किया। जब सब मनुष्य इकट्ठे हो चुके तो राजा

यथोचित सम्मुखगमन- स्वागतवचन- वरासन समर्पण आदिसे सबका सत्कार कर हाथ जोडकर कहने लगा

' हे निरवद्यहृदयविद्वानों ! अब मेरे वाञ्छित कनकाभिषेकमहोत्सवका समय प्राप्त होगयाहै । अतः आचार्यपदप्राप्तिके वास्ते श्रीवल्लभके कनकाभिषेक का विचार कर आप मुझे शीघ्र आज्ञा दीजिये ' ।

इस विज्ञापनको सुनतेही भगवद्भक्त और शिव ब्रह्मा विष्णुके आम्नायोंको प्रचार करने वाले व्यासतीर्थादि तीर्थवर अत्यन्त प्रसन्नहोकर कहनेलगे । 'हाँ अवश्यमेव करना चाहिये, । इसके अनन्तर विद्यागुरुआदि स्मार्ताचार्य तथा अन्य भगवत्सेवक विद्वद्गणभी 'हाँ बहुत उत्तमहै अवश्य करना चाहिये, यों कहनेलगे । यह कहतेही सुकृती राजाने पुरोहितजीके साथ बान्धव, मन्त्री, चतुरङ्ग-सेना पालकी वगैरा सब सामान श्रीमदाचार्यचरणके समानयनार्थ भेजे । वे सब श्रीमदाचार्यजीके बाहरके अङ्गनमें पहुँचे । अङ्गनमें जाकर इनसबने अपने प्रवेशके लिये विज्ञापन करवाया । विज्ञापनके पहुँचतेहीं आचार्यचरणने केतुकमण्डलु को लेनेके वास्ते भेजा। वहाँजाकर इन सबने श्रीलक्ष्मणनन्दनके दर्शन किये और प्रणाम करके राजाकी भेजी हुई भेंट आपके चरणकमलों में निवेदन की। अनन्तर हाथजोडकर आपको सभासदनमें पधारनेके वास्ते राजाकी प्रार्थना प्रियवाणीसे श्रवण कराई ।उसवक्त श्रीमदाचार्यचरणके नेत्रकमलके सङ्केतको जानकर दामोदरदासजीने ' बहुतअच्छा , कहकर आपकी आज्ञा उनको सुनाई । और आचार्यचरणको माध्याह्निक कर्मसे निवृत्त होजानेपर गमनके अनुरूप वेषधारण कराया । इसके अनन्तर पालकीमें श्रीमदाचार्यचरणकी चरणपादुका की चौकी रख कर तथा श्रीमदाचार्यको आगे कर राजाकी सेना सहित पूर्वोक्त मण्डपमे पधारे । उससमयमें अनेक तरहके वाद्य तथा महोत्सव देखनेको सम्मिलित होनेवाले नरनारी तथा बालकों के शब्दोंसे सम्पूर्ण नगर गूँजरहाथा चारों ओरसे अनेक प्रकारके कुसुमोंकी धारासीचलरहीथी । कहिये तो भला उस शोभाको कोई क्या वर्णन कर सकता है ! ।

इधर राजाभी नानाप्रकारके शब्द तथा अनेक पथिकोंके पहुँचनेसे आपके समीपागमन को जानकर स्वजनों सहित आपके समीप पहुँचा और साष्टाङ्गप्रणाम, भेंट तथा स्वागतवचनसे आपका अत्यन्त सम्मान करने लगा । मार्गमेंपरिचारकों द्वारा पाद्यपट्टांशुक ( पगपावण्डा ) बिछवाये गये । और चामरादिकसे आपका परिचार करते हुए राजा आपके हाथमें हाथ धरकर अपने सुन्दर प्राङ्गणमें लाया। फिर सब विद्वानोंने श्री-

मदाचार्यचरणको नमस्कार किया । आपनेभी सबसे यथायोग्य नमस्कारादि किये । राजाने आपको सुन्दर आसन देकर विश्रान्ताकिया । अनन्तर श्रीमदाचार्यचरणकी अनुज्ञासे शम्भुभट्ट हाथ उठाकर सभासद विद्वानोंसे कहने लगे । "जो इस विवादमें हमारे संभ्रमसे स्खलित, न्यूनातिरिक्त तथा कठोरवचन हुआहो अथवा जो कुछ आपलोगोंके कथनमें अवशिष्ट रहाहो वह इसवक्त कहैं हम उसका समाधान करेंगे और क्षमापन भी करेंगे । तब तो पण्डित लोग कहनेलगे वह कहीं व्यक्तिकी वाणीमें भी स्खलित होसकता है ? और बडे मनुष्योंका परुषभाषणतो शिक्षाके लिये होताहै उससे कहीं द्रोह थोडा ही होसकताहै । इस तरह विद्वानों का सौहृदंसलाप होरहाथा कि गणकके निवेदन किये हुए सद्‌गुण सम्पन्न समयमें पुरोहितने विष्णुरूप अतिथि श्रीमदाचार्यको वैष्णवी सपर्याका विधान करनेके लिये तथा वैष्णवोंके उद्धारार्थ वैष्णवाचार्यताका सम्पादन करनेके लिये वैष्णवाचार्य तथा अन्य सवोंकी सम्मतिसे श्रीमदाचार्यको उठाकर ऋत्विक् उपाध्याय तथा राजाके सम्मुख शुद्ध सुवर्णके पट्टाके ऊपर विराजमान किये । इनके अनन्तर ऋत्विक् पुरोहित सहित राजाने ब्राह्मण शंभु आदि भट्ट तथा वैष्णवगणोंको नवीन राजविभूतियोंका समर्पण कर संकल्पादि पुरःसर पाद्य, अर्घ्य, आचमनादि से यथाविधि पूजन कर, पवित्र तीर्थजलोंसे महाभिषेक तथा साम्राज्याभिषेकके मन्त्रोंसे आपका आचार्यसम्राज्याभिषेक किया । तदनन्तर श्रीमदाचार्य दूसरे पट्टपर बिठाये गये । और आपके शिष्य गुर्जर गोविन्दराम मुकुन्दराम शङ्करानन्द श्यामानन्द आदिके लायेहुए जलसे शम्भुभट्टने आपको पुनः स्नान कराया । पश्चात् दूसरे वस्त्रसे आपका शरीर पोंछा और नवीन कोपींन, कटिवस्त्र, उत्तरीय, यज्ञोपवीत, तुलसीकाष्ठमाला, मृगचर्मादि पहनाकर ऊर्ध्वपुण्ड्र तिलक गोपीचन्दनकी पद्ममुद्रासे अलङ्कृत और पादुका धारण किये हुए श्रीमदाचार्यचरणको कनकसिंहासनके आगे पधराये । तदनन्तर व्यासतीर्थादि वैष्णवाचार्य तथा अन्य आचार्य, वैदिक, पण्डित सबोंकी सम्मतिसे राजसिंह कृष्णदेवने श्रीमदाचार्योंको मखमलके आस्तरणसे अलङ्कृत सिंहासन पर विराजमान किये । और आपका अवशिष्ट पूजन होजानेके पश्चात् आप राजदेव विभूतिसे सयुक्त किये गये । उस समय शम्भुभट्टने श्वेतच्छत्र, हरिभट्टने सूर्याभिमुखवारण ( सूरजमुखी, ) शङ्करानन्द ' और श्यामानन्दने चामर , स्वभू आचार्य और स्वयम्भू आचार्यने मोरछल, केतुकमण्डलु और लकुटालोकिने सोनेकी छडी गोविन्दराम और मुकुन्दरामने चाँदीकी छडी, रामभट्ट और केशवभट्टने चाँदीके शङ्ख चक्र दण्ड तथा अन्य वैष्णवोंने घण्टा झालर गोमुख आदि बाजे ग्रहण किये ।

तदनन्तर तिलक, पुष्पमाला, धूप, दीप, नैवेद्य, आचमन, मुखवास इत्यादिसे आचार्यचरणका पूजन किया गया और बहुतसा सुवर्ण निचय भेंटभी किया गया। और उस अवसरमें राजाने विज्ञापन किया कि ये सब सुवर्णपात्रभी मैंने आपके निवेदन किये हैं इनकोभी आप स्वकिार करै। तब तो श्रीमदाचार्यके नेत्रसङ्केत ( इशारे) को जानकर दामोदरदासजी सब सभासदोंको सुनाते हुए राजासे कहने लगे। राजन! इन स्नानके सुवर्ण पात्रादिको तो श्रीमदाचार्यचरण स्नानके जलकी तरह स्पर्शभी नहीं कर सकते और 'शरणागतके सिवाय अन्यजनकी भेंटभी आप ग्रहण नहीं करते हैं' इस नियमके अनुसार आचार्यचरण इसमेंसे कुछभी ग्रहण नहीं करैंगे। जब इन बचनोंसे राजा पर कुछ उदासीका असर विदित हुआ तो दामोदरदासजी फिर कहने लगे कि 'ये सभासद लोग दूरदिशासे आशाबद्ध आयेहैं अतः ये सुवर्ण-पात्र तथा भेंट इन सर्वोंको वितीर्ण कर दीजिये'। तदनन्तर राजाने अपने उपाध्याय और पुरोहितसे सलाह करके वह द्रव्य यथोचित विभागके अनुसार व्यासतीर्थादि आचार्योंके शिष्योंको तथा आयेहुए वैदिक, पण्डित, ब्राह्मण, धर्मशाला कूआ बावड़ी बगीचा कन्यादानादि धर्मकार्यार्थियोंको, मन्दिरके अधिकारियोंको और कैदी दीन अन्धपङ्गुआदि सबको वितीर्ण कर दिया। अनन्तर व्यासतीर्थादि आचार्योंने विष्णु-स्वामिसम्प्रदायी आचार्य हरिस्वामी और शेषस्वामीजी के हाथमे श्रीमदाचार्योंके आचार्यसाम्राज्यतिलक करवाया तथा स्वयं भी अपने हाथसे सब आचार्योंने तिलक किया। और उसके अनन्तर श्रीमदाचार्यचरणोंके 'श्रीवेदव्यासविष्णुस्वामि सम्प्रदायसमुद्धारसम्भृतश्रीपुरुषोत्तमवदनावतारसर्वाम्नायसंचारवैष्णवम्नाय-प्राचुर्यप्रचारश्रीविल्वमङ्गलाचार्यसाम्प्रदायिकार्पितसाम्राज्यासनाखण्डभूमण्ड-लाचार्यवर्यजगद्गुरुमहाप्रभुः श्रीमदाचार्यः' यह विरुदावलि समर्पण की गई।

तदनन्तर कुटुम्ब तथा स्वजनों सहित राजाने शरणागतिकी प्रार्थना की। आचार्यचरणने उनको स्नान कराकर 'शरणाष्टाक्षर मन्त्र' दिया और हरि तथा गुरुकी प्रसादित 'तुलसी काष्ठमाला' भी अर्पण की। राजाने उन सब ( स्वजनों ) के साथ सुवर्णके थालमें धरकर सात हजार स्वर्णमुद्रा ( अशर्फी ) आपके निवेदन की। अनन्तर अनेक जन्मोंके दुःखको दूर करने वाले गुरुचरणोदक के सम्पादन करने के लिये सिंहासनके आगे चौकी धरी और उस चौकीपर श्रीमदाचार्यकी चरण पादुका धरकर 'चरणपवित्रं' इत्यादिमन्त्रों से उनका प्रक्षालनादिपूर्वक पूजन करके उस तीर्थको पात्रमें ग्रहण करके सकुटुम्ब नरदेव कृष्णदेव ने स्वजन और प्रजा स

हित उस तीर्थका पान किया और शिरपर धारण किया । तदनन्तर हस्तप्रक्षालन कर अवशिष्टपूजनका आरम्भ किया । उसमें 'हरिस्तोत्र' से नीराजन और गुरुस्तोत्र से पुष्पाञ्जलि करने के पश्चात् सबने स्तुति की । उसके पश्चात् राजा सहित सब मनुष्यों ने साष्टाङ्ग प्रणाम करके श्रीमदाचार्यचरणके सिंहासनकी प्रदक्षिणा की । अनन्तर राजाने प्रसन्न होकर समागत व्यासतीर्थादि आचार्यों तथा विद्वानों और आचार्यचरणके परिकर का सन्तोष करने के लिये सबका यथाविधि समर्चन करके भेंट आदिसे यथायोग्य समर्हण किया । नारायणाचार्य तथा ढुंढिणाचार्यको दो विष्णु-धामका आधिपत्य, शम्भुभट्टको ग्राम, हरिभट्टादिकों को यथायोग्य धनद्रविणादिसे समर्हित किये । तदनन्तर राजाने प्रणाम करके आचार्यचरणसे प्रार्थना की कि 'हे नाथ! मेरे अर्पितको ग्रहण कर मुझे सनाथ कीजिये' । इस प्रार्थनाके अनन्तर श्री-मदाचार्योंने अपने करकमल से उन अशर्फियों में से ढूँढ़कर सात दैवीमुद्रा निकालीं और भगवान्के आभूषण बनाने के वास्ते दामोदरदासजीके हाथमें दीं । ये अशर्फियें दीनदास क्षत्रियने भगवान्के लिये अपनी विशुद्ध आजीविका के षष्ठभागके विभागमें से रक्खी थीं वे राजा कृष्णदेवके भण्डारमें आगई थी । अवशिष्ट द्रव्यके श्रीमदाचार्य चरणने पुरोहितके हाथसे चार विभाग करवाये । उसमें-से १ एक भाग धर्मकार्यके अर्थ हरिभट्टके हाथसे माताके समर्पण किया । दूसरा भाग शम्भुभट्टके हाथसे पिता-जीके लेनदारों को दिवाया । तीसरा भाग श्री (पाण्डुरङ्ग) बिठ्ठलनाथ प्रभुके भूषण के वास्ते उनके अधिकारीको समर्पण करवाया। चौथा भाग धर्मकार्यके वास्ते मातुल-चरण के पास रक्खा । तदनन्तर राजाने श्रीमदाचर्यों को अपने स्थान पधारने की प्रार्थना की । और हाथ जोडकर कहने लगा कि 'निजदासके उचित कोई कार्य आज्ञा कीजिये,। तब श्रीमदाचार्यों ने यों आज्ञा की ॥

'राजन्! तुम गृहस्थाश्रमके धर्मोंका आश्रय कर प्रजाओंकी रक्षा करते रहना, सदा भगवान्की सेवा करना और प्रायः भगवद्भक्तोंकी ही सङ्गति रखना, विद्वानोंको आजीविका देकर उनको जगत्के शिक्षण में नियुक्त करना, दीनोंपर दया करने से, न्यायसे, तथा विनयसे अचल कीर्तिका विधान करना' ॥

अनन्तर राजाने उस उत्सवके हर्षमें अपराधीभी कैदियोंको जेलखाने से छोड दिये, सब प्रजाके सुखके लिये नानाप्रकारके करोंका भी परावर्तन करदिया । अपने कुटुम्बी लोग, स्त्री, अमात्य, नौकर, चाकर, फौजी मनुष्य, नटनर्तक, गन्धर्व, तथा अन्य सब उपस्थित जनोंका खूब दानमानसे यथोचित सन्तोष किया । पश्चात् सब

अब मैं आपसे पहले अपना पूर्ववृत्तान्त कह सुनाता हूँ। द्रविड देशमें पाण्ड्य **विजय** नामक एक राजा हुआ था। उसके पुरोहित सद्धर्मनिधि और विष्णुभक्त **देवस्वामी** नामक थे। उनके पुत्र विष्णुके अवतार विष्णुस्वामी हुए। पिताने जब उनके यज्ञोपवीतादि संस्कार कर दिये तब तो वे वेद तथा वेदान्तोंको पढकर बाल्यावस्थाहीमें **बालगोपालस्वरूप भगवान्**को बालवृत्तिसे सेवन करने लगे। इस तरह उनने एक वर्ष तक सेवन किया पर जब भगवान् प्रत्यक्ष नहीं हुए तो निरशनव्रत ( उपवास ) करके भगवान्का सेवन करने लगे। फिर क्याथा परमदयालु **श्रीगोपाल** सातवें ही दिन परमरमणीय मूर्तिसे प्रकट हुए और कहने लगे। 'हे बाल! तूं क्यों खिन्न होता है तेरा समर्पित पूजन मैंने ग्रहण कर लिया। अब तू शिवजीके समर्पण किये हुए मेरे सम्प्रदायका प्रचारकर। क्योंकि कलिके प्रवर्तन होनेपर बुद्धने वेदधर्मकी निन्दा कर उसको हिंसाप्राय साधन करादिया। अतः जनमेजयके यज्ञके अन्तमें प्रायशःवैसे धर्मोंका निवर्तन कर ऋषियोंने जिस सात्त्विक धर्मका प्रचार किया उसका भी प्रचार कर। श्रीशुकदेवजीके कहे हुए भागवतोक्त मतको और श्रीव्यासपादके अभिप्रेत वेदान्तको भी उनसे सीखकर विस्तृत कर'। यह कहकर तथा गोपालमन्त्र, गोपालमूर्ति और गोपालरहस्य देकर बालगोपाल भगवान् अन्तर्धान होगये। तदनन्तर ज़ब विष्णुस्वामी सब विद्या पढकर गुरुकुलसे अपने घर आये तब अपने घरमें श्रीगोपालमूर्तिका स्थापन कर आपके आज्ञापित अर्थका प्रचार करने लगे। एक समय वे ही विष्णुस्वामी, कृष्णद्वैपायन [ वेदव्यासजी ] को देखनेके लिये कितने ही शिष्यों सहित गन्धमादन पर्वत पर गये। वहाँ उनने हिमाचलके शिखरपर ऋषिगणसे युक्त श्रीवेदव्यासजी को देखकर उनको प्रणाम किया और जब उनने आदरसे पूछा तो हाथ ज़ोड कर कहने लगे

संप्रदायकी प्राप्तिके लिये तथा सन्मार्ग की प्रवृत्तिके लिये भगवान्ने मुझे भेजा है अतः मै आपके चरणारविन्द के शरणमें आयाहूँ। तदनन्तर श्रीव्यासजी ने 'बहुत अच्छा आप उपदेश ग्रहण कीजिये' यों कहकर स्नान और आह्निक करलेने के अनन्तर विष्णुस्वामीजी को कृष्णाष्टार्ण, का उपदेश तथा कण्ठी देकर तिलक मुद्रा धारणकराकर भागवत शास्त्रका प्रदान किया। और यों उपदेश किया।

'अनन्यता से एक भगवान् (श्रीकृष्णचन्द्र ) का सेवन करना, अन्य देवताओंको उनहीके अङ्ग समझना, जगत्को भगवदात्मक मानना, वैष्णवव्रत तथा वैष्णवाचार धारण करना, देह इन्द्रिय तथा अन्तःकरणोंकी शुद्धिका सम्पादन करना, हरिभक्तिको

बढाना, संसारमे आसक्ति नहीं रखनी, वैष्णव गुरु करना और उसके कथित अर्थको ग्रहणकरना. दुःसङ्ग तथा पाप कर्म त्यागना, अपने वर्ण तथा आश्रमके उचित निष्काम-कर्म करना, । अब मन्त्रसम्प्रदाय कहताहूँ उसे सुनो 'पहले भगवान पुरुषोत्तमने, नारायण, शिवजी तथा शेषजी को अष्टादश वर्ण तथा पञ्चवर्ण मन्त्रोंका उपदेश किया था । तदनन्तर शिवजी ने नारदजीको अष्टवर्ण, दशवर्ण तथा अष्टादशवर्ण मन्त्रोंका उपदेश किया । नारदजीने अष्टवर्ण, द्वादशवर्ण, दशवर्ण, तथा अष्टादशवर्ण मन्त्र मुझे दिये । अब मैं शरणाष्टाक्षर, पञ्चवर्ण, नारायणाष्टाक्षर, श्रीगोपालदशाक्षर, भगवद्द्वदशाक्षर, कृष्णाष्टाक्षर, तथा विष्णुपञ्चाक्षर मन्त्रोंका तुमको प्रदान करता हूँ तुम उन्हें ग्रहण करो '। यह कहकर व्यासजीने पूर्वोक्त मन्त्र यथाक्रमसे विष्णु-स्वामीको दिये । तदनन्तर व्यासजीने निजवेदान्त [ ब्रह्मसूत्र ] और शुकामृत [ श्रीमद्भागवत ] को रहस्य सहित पढ़ाकर शुकस्वामीके साथ ही साथ विष्णुस्वामी कोभी धर्मरक्षार्थ नियुक्त किये । अनन्तर व्यासजीको नमस्कार कर शिष्यों सहित शुकस्वामी तथा विष्णुस्वामी वहाँसे चले । उस दिनसे उत्तरदिशामें शुकाचार्य और दक्षिण दिशामें विष्णुस्वाम्याचार्य धर्मरक्षाके वास्ते प्रवृत्त हुए ॥

पश्चात विष्णुस्वामी शुकदेवजीके साथ ' माथुरमण्डलयात्रा ' कर अपने घर आये और गृहाश्रममें रहते हुए श्रौतस्मार्त यागोंको यथाविधि करने लगे । इसके अनन्तर राजाने आपका आचार्य-सिंहासन पर स्थापन किया अतः आपने वैष्णवधर्म-के स्थापनार्थ दिग्विजयके लिये प्रस्थापन किया । प्रथम ही आपने दक्षिण दिशाका विजय किया । अनन्तर पश्चिममें द्वारका तक जय प्राप्त की । उत्तरमें जय करते हुए श्रीबदरीनारायणके दर्शन किये । और पूर्वमें बौद्धोंको भगाकर तथा श्रीजगदीशके दर्शन कर दक्षिण दिशामें होते हुए अपने स्थानपर पहुँचे । इसतरह विष्णुस्वामीने यात्राओंमें वेदधर्मकी प्रवृत्ति तथा कलियुगमें वर्जित धर्मोंकी निवृत्ति करते हुए समस्त देवोपासनाकाण्डका उद्धार किया ।

अनन्तर आप गृस्थाश्रमको अपने पुत्रोंपर धरकर और वैष्णव संन्यास धारण कर श्रीहरिमूर्तिको साथले काञ्चीमें आगये । वहाँ आपने देवदर्शनादि कितने ही शिष्य किये । उनमेंसे देवदर्शनको धर्मरक्षार्थ अपने सिंहासन पर बैठाकर तथा उनको हरिमूर्ति एवं आम्नाय-ग्रन्थ देकर स्वयं त्रिदण्डी परमहंस हो वैकुण्ठको प्राप्त हुए । तदनन्तर देवदर्शनकी शिष्यपरम्परामें ७०० सातसौ आचार्य हुए । उनके पीछे विद्याओंसे पूर्ण, सर्वसद्गुणसम्पन्न, राजविष्णुस्वामी नामक आन्ध्र त्रिदण्डीका

आपके सिंहासन पर अभिषेक किया गया । उनहीने द्वारकामें जाकर द्वारकाधीशका स्थापन किया था । और तीर्थराज ( प्रयाग ) में पहुँच कर प्रतिष्ठान पुरके अधिपति प्रतीप राजाके सहायमें रहनेवाले बौद्धोंको जीतेथे । जीते हुए बौद्धोंने वहाँसे भगकर पुष्प पुराधीशके सहायसे विष्णुस्वामीके शिबिरको लूट लिया । और पुस्तकेंभी जला-दीं । पुनः राजाविष्णुस्वामी कितनेही शिष्यों सहित काञ्ची गये और वहाँ अपने आसन पर द्रविडयतिराज श्रीविल्वमङ्गलका अभिषेक कर कौण्डिन्याश्रम गये और वहाँसे वे वैकुण्ठ पहुँचे । तदनन्तर मैं ( विल्वमङ्गलाचार्य ) और दिवोदासाचार्य दोनों धर्मरक्षा करने लगे । वहाँ मैं दुर्लिङ्ग लिङ्गियों [ लिङ्गायतों ]के उपद्रव तथा काल वि-पर्यास से दुःखित होकर अपने आसनपर देवमङ्गल को बिठा और उस स्थान को छो-डकर वृन्दावन चला आया । वन्दावन में भक्तिके अतिशय से प्रत्यक्ष हुए भगवान् को प्रणाम कर मै कहने लगा। ' हेनाथ ! इस घोरतम कलियुग में मेरी स्थिति का कुछ प्रयोजन नहीं है अतः मुझे आप अपनी लीलामें लेचलिये ' तब भगवान् ने यह आज्ञा की कि । " मेरी लीला में रहने वाले दैवजनों के उद्धारार्थ मेरे मुख अग्नि के अवतार श्रीवल्लभ का प्रादुर्भाव होगा तबतक उनके उपदेशार्थ तुम यहाँ ही ठहरो"। अनन्तर मैं योगबल से ब्रह्मसर के महातरु में सातसौ वर्षतक ठहरा रहा । इसबीचमें विष्णुस्वामी की परम्परा में उनके आसनपर प्रभुविष्णुस्वामी का अभिषेक हुआ । उनके बहुतेरे शिष्य हुए । उन शिष्यों को जब शस्त्रास्त्रपाणि यतिसैन्योंने दुःख दिया तो उनने अपना दुःख गुरुसे निवेदन किया । गुरु महेश्वर के अंशथे इस लिये उनने महेश्वर का ध्यान किया । महेश्वर प्रकट हुए और कहने लगे कि 'तूंभी निज शिष्यों को गोपाल गायत्रीका उपदेशदे उनको ब्रह्मचारी कर सेना बाँधलै ' । इत्यादि कहकर जब देव अन्तर्धान होगये तब मार्कण्डेयक्षेत्र में जाकर उनने वैसाही किया । वैसा करने से उनको विजयका उत्साह होगया । और दिग्विजय को निकले । दिग्विजय में जहाँ तहाँ अपनी संप्रदाय के विल्वमङ्गल, भर्गश्रीकान्त, गर्भश्रीकान्त, सत्वबोधिपण्डित आदि विद्वानों का स्थापन किया । और अपने आसन जनार्दनक्षेत्र में अपने शिष्य श्रीतनिधि को बैठाकर हिमगोपालमें वैकुण्ठ पहुँचे। उन्हीं की परम्परा में गोविन्दाचार्य के शिष्य आपके पूर्वज वल्लभभट्ट हुए थे । और प्रेमाकर के शिष्य आपके पिता लक्ष्मणभट्ट हुए। अब आप भगावदाज्ञानुसार मुझ से सम्प्रदाय ग्रहण करो और इस सम्प्रदाय के आचार्य होकर धर्मका प्रचार करो । इस वार्तालाप के अनन्तर श्रीवल्लभाचार्यचरणने उनसे अष्टादशाक्षर मन्त्र तथा सम्प्रदायरहस्य ग्रहण किया

और उनसे 'पुनः दर्शनदेना' कहकर उनको बिदा किया। तदनन्तर ये मुनि ( विल्वमङ्गलाचार्य ) वृन्दावन गये। और वहाँ अपनी वेणुधरगोकुलेश की मूर्ति अपने शिष्य हरि-ब्रह्मचारी के समपर्ण कर तीर्थराज प्रयाग पहुँचे।

## इति द्वितीयावच्छेदः

तदनन्तर श्रीवल्लभाचार्य कितने ही दिन तक विद्यानगरमें रहकर एक दिन राजासे कहने लगे। 'हम तीर्थयात्राको जायेंगे'। उस वक्त राजाने प्रार्थना करी। नाथ! आपके पधारने पर मेरा जीवन कैसे होगा?। तब श्रीमदाचार्यचरणने राजाको राजधर्म तथा भागवत धर्मोंका उपदेश किया और नित्यपूजनके वास्ते अपनी चरण-पादुकाका प्रदान किया। अनन्तर राजाने सबका आह्वान किया और बड़े उत्सवके साथ आचार्यचरणको यात्रार्थ भेजे। और आपकी रक्षाके लिये सौ सौ सात्वत वीरोंकी दो सेना नियुक्त करीं। छत्रचामरादि राजविभूति तथा देवविभूति भी आपके साथ भेजीं। आचार्यचरण उन सबको अपने पीछे लेकर दामोदरदासआदि अनुचरों सहित पम्पासरोवरके प्रति पधारे। शूकरक्षेत्र ( सोरों ) से मेघन कृष्णदासक्षत्रिय प्रयाग आये और विद्यापुरका जय सुनकर अनुमान किया कि 'भगवदवतारका प्रादुर्भाव होगया है'। अतः वहाँसे शीघ्र चले और पम्पासरोवरके पास आकर श्रीमदाचार्य-चरणके चरणारविन्दमें साष्टाङ्ग प्रणाम किया। अनन्तर आचार्यचरणने उनको उठाये और कुशल पूछकर अपने मन्त्र और कण्ठीका प्रदान किया। पश्चात् पम्पा-सरोवर पहुँचे। वहाँ आचार्यचरणने तीन दिनमें श्रीमद्भागवतका पारायण किया। वहीं वनमें कृष्णदासने तृषार्त पक्षीके ऊपर गुरु ( श्रीवल्लभाचार्यजी ) के चरणपादु-काका जल दिया और उस जलके लगतेही वह दिव्यकाय हो विमानमें बैठकर सब मनुष्योंके देखते हुए वैकुण्ठको गया। इस कामसे दामोदरादिकोंने प्रसन्न होकर कृष्णदासको आचार्यपूजनके समयमें छत्राधिकार दिया और शम्भुभट्टको पूजाका अधिकार। शेष अधिकार पूर्ववत् ही रहे।

वहाँ से चलकर ऋष्यमूकपर्वत पर पहुँचे। वहाँ पर छत्रचामरादि चमक रहे थे, शङ्खघण्टादिका नाद हो रहा था, जयशब्दोंका उच्चारण हो रहा था कि इतने में वैष्णवसेना सहित विचरते हुए श्रीरामदास चले आये। उनने अपने मनुष्योंसे कहा

' यह आचार्यवेषधारी कौनहै ? यदि असाम्प्रदायिक हो तो पकड़लो' । फिर क्या था वैष्णव-सेना चढ़ी। इधर केतुकमण्डलु वगैरह भी लडने को तैयार हुए। तब श्रीरामदास फिर कहने लगे। कलह क्यों करते हो पहले अपना वृत्रान्त तो कहो ?। तब शम्भुभट्ट कहने लगे। ' ये विष्णुस्वामिसम्प्रदायके प्रवर्तक, प्रेमाकराचार्यके शिष्य आचार्यलक्ष्मणदीक्षितके पुत्र, जीती हुई विद्यानगरकी विद्वत्सभामें वैष्णवधर्मको स्थापन करने वाले, श्रीमदाचार्य हैं ' । यह सुनते ही उनने आकर आचार्यचरणके चरणोंमें साष्टाङ्ग प्रणाम किया । तदनन्तर आचार्यचरणने उनको राममन्त्रमहिमा तथा भक्तिधर्मका श्रवण कराया और फिर वहाँ से चले। कुमारपदमें पहुँच कर आपने व्याससूत्र की कथा की। उन धर्मसूत्रों के व्याख्यान में विष्णुके अन्तर्यामित्वका साधनकरने से कुमारपादादिक भी आपके शिष्य हो गये। वहीं मध्यान्हमें कोई भोगिकाय कापालिक तिलकाङ्किकी हँसीकर कहने लगा । हम योगियोंमें चन्द्रसूर्यादिकों की गति रोक देनेका सामर्थ्य है तुम्हारा क्या सामर्थ्य है? । आचार्य चरणके शिष्य शम्भुभट्टने उसका कायनिरोध कर दिया । तब तो वह अत्यन्तनम्र और दीन हो गया । और कायनिरोधसे छूटने पर अत्यन्त लज्जित होकर अपने स्थान चलागया ।

वहाँसे व्यङ्कटाद्रि ( लक्ष्मणबालाजी ) आये । वहाँके आचार्यने आपका आचार्यपूजासे सत्कार किया । वहाँ आपने श्रीमद्भागवतपारायण किया । और श्रीलक्ष्मणबालाजीका नैवेद्य ले उनको प्रणाम कर वहाँसे पधारे । और कामकोष्णीभूति पहुँचे । वहाँ परमानन्दाचार्य आदि मिले वे कहने लगे यही प्रेमभूति विष्णुस्वामी तथा रामानुजाचार्यकी जन्म भूमि है । वहाँ से आप काञ्ची पधारे। काञ्चीमें आपने एकाम्बरेश्वरको नमस्कार कर उनकी स्तुति की और वेगवती में स्नान किया । अनन्तर श्रीवरदराज के मन्दिर पधारे । वहाँ सिढ़ियोंमें अष्टपदीके गद्यपद्यों को अङ्कित देखकर आप नीचेही विराजमान हो गये । तब श्रीवरदराज ने अपने आचार्योंका सम्बोधन कर उनके द्वारा आपका नीचेकी वेदिका परही सत्कार करवाया । फिर आपने श्रीवरदराजका पूजन करके उनका प्रसादान्न ग्रहण किया और पारायण किया । अनन्तर श्रीवरदराज को प्रणामकर वहाँकी सब तीर्थयात्रा की । वहाँ चक्रवर्ती नृसिंहाचार्य तथा नीलकण्ठाचार्य के शिष्य विवादार्थ आये। जब आचार्यचरणने ब्रह्मवाद स्थापन किया तो शिव और केशवके ईश्वरत्व में परस्पर विवाद करते हुए चलेगये । अनन्तर आचार्यचरण वहाँसे चले और चिदम्बर पहुँचे । वहाँ उमेशको नमस्कार कर ' श्रीशङ्कराचार्य यहाँ उत्पन्न हुए है ' ऐसी उनकी कथा

कहकर दक्षिणद्वारका पधारे । वहाँ विष्णुस्वामिसाम्प्रदायिकों ने आपका आचार्य-पूजन किया । और आपसे विद्यानगरके विजयकी कथा तथा सद्धर्म पूछा आचार्यचरणने वह सब वर्णन किया और वहाँसे तृतीय दिवस चले । राघवाचार्यादिकोंने आपके विजयकी प्रशंसा की और आपने उनको द्वैताद्वैतवादमें पराजित किया । अनन्तर उनको श्रीमद्भागवतके प्रामाण्यमें जो सन्देह था वहभी आचार्यचरणों के प्रामाण्य मूर्धन्यता स्थापन करने से निवृत्त हुआ ।

वहाँ से दक्षिणमथुरा पहुँचे । वहाँ स्नान करके बैठे थे कि कितने ही वैष्णव आये और वे कहने लगे । यहाँ कोई पाण्ड्य राजा विजयनामक हुआ था । उनके पुरोहितके पुत्र विष्णुस्वामी हुए । उनने वैदिक धर्म का प्रचार किया । और पाखण्डियों को हटाये । फिर उनके सम्प्रदायमें बहुतेरे समर्थ आचार्य हुए । उनको शङ्करानन्द के समयमें योगियोंने पीटे अतः वे शस्त्रधारी होकर प्रायः मूर्ख होगये । अब सुनते हैं कि अभी विद्यानगरको जीतने वाला तथा उनके सम्प्रदायका उद्धार करने वाला कोई उत्पन्न हुआ है । क्या आप उसे जानते हैं ? । तब दामोदरदासने कहा ये वेही हैं और उनने आपका अर्चन किया । वहाँ से चलकर रामेश्वर पहुँचे । वहाँ शिष्यों ने लक्ष्मणतीर्थ में तीर्थश्राद्ध का आरम्भ किया । शैववीरों ने उनको देखकर यों हँसीकी । देखिये न ये शैवहैं न वैष्णव, जानें ये पाखण्डी कौन हैं'। तब तो उनका शम्भुभट्ट के साथ विवाद होने लगा । जब आपसमें परुष भाषण होने लगा तो वे लडने को तयार हुए । अतः केतु कमण्डलु और लकुटा लोकि दोनों ने उनको भिन्दिपालों से मारकर भगादिये । तदनन्तर आचार्यचरणने रामेश्वर के दर्शन किये, प्रणाम किया, और वहाँ प्राप्तहुए गङ्गोदक से वेदमन्त्रोच्चारणपूर्वक समर्चन करवाया । तथा पारायणसे स्तवन भी किया । इसके अनन्तर दर्भशयन तथा अनन्तशयन आये । वहाँ वेदभ्रष्ट वीरवैष्णवोंकी आपने निन्दाकी और वहाँसे चलकर ताम्रपर्णी पहुँचे । वहाँभी आपने स्नान तथा पूजनकर पारायणसे स्तवन किया । वहाँ 'एक पालङ्कोटेश्वरका रहनेवाला पुरोहित कालपुरुषका दान लेनेको गया था परन्तु जब उस पुरुषने एक अँगुली उठाकर दिखाई तो वह डरगया अतः वहाँके राजाने उसको निकाल दिया,। अनन्तर वह आचार्यचरणके पास आकर रोनेलगा तब तो आचार्यचरणने उसके ऊपर दयाकर एक ब्राह्मणका निर्माण किया । और उसको गायत्रीका उपदेश देकर अग्निके समान तेजवाला करादिया । पश्चात् वह ब्राह्मण उस पुरोहितके साथ गया और उसने कालपुरुषका दान ग्रहणकिया । अतःराजा रोगसे मुक्तहोगया।

रानीने जब पुरोहितके मुखसे यह सब वृत्तान्त सुना तो पति तथा परिकर सहित आचार्यचरणके पास आई । और आपसे प्रणाम तथा प्रार्थनाकर पुरमें

लेगई। वहाँ आपका राजाविभूतिमें पूजन किया और आपके दर्शनने तथा आपका उपदेशभी ग्रहण किया। वहाँसे चलकर आचार्यचरण श्रीवैकुण्ठ पधारे। वहाँ शेषाचार्यने आपसे पूछा। आपकी कौनसी भक्तिहै कौनसा सम्प्रदायहै और कौन कौनसे ग्रन्थ प्रमाण है?। आचार्यचरणने कहा। हमारे निर्गुण भक्ति है। सङ्कर्षण शङ्कर नारद व्यास विष्णुस्वामि देवदर्शनादिकोंका सम्प्रदाय है। वेद, व्याससूत्र, गीता, भागवतादिक प्रमाण--ग्रन्थ है। इसके पश्चात् आप आलवाल चिन्नगरीमें पहुँचे। वहाँ आपको जीर्णस्वामीने सत्कार कर रामानुज मुनि की चिञ्चा दिखाई। उनको आचार्यचरणने दामोदरलीलाका अनुभव तथा निजसम्प्रदायका पारम्पर्य सुनाया। और उनके पूछनेपर आपने शारीरकका व्याख्यानभी किया। वहाँसे चलकर आप तोताद्रि पधारे। तोताद्रिमें जीर्णस्वामीके पुरुषोंने आपको आचार्यसत्कृतिके अनुसार पधराये। वहाँ नारायणके दर्शन तथा चरणोदकका पान करनेके अनन्तर विराजमान थे उस वक्त वहाँके जीर्णस्वामीने कृष्णदेव राजाकी सभाका वृत्तान्त पूछा और धर्मसूत्रोंकी व्याख्या भी पूछी। उसको वर्णन कर वनमें पधारे और वहाँ एक जलाशय उत्पन्न कर उसके ऊपर पारायण-स्तवन किया। वहाँसे दीर्घनारायण पधारे। वहाँके जीर्णस्वामीनेभी वैसाही सत्कार किया और यह प्रश्न किया। तुलसीमाला निषिद्धकार्यमें निषिद्ध है उसे आपलोग सदा कैसे धारण करते हैं?। आचार्यचरणने उसका उत्तर सविस्तर वर्णन किया। अनन्तर वहाँसे चलकर कुमारी पर पहुँचे। वहाँ उस कृष्णभगिनीको दान तथा मानसे सन्तोषकर पद्मनाभ पधारे। वहाँ देवका, प्रणाम तथा स्तवन कर वेदपारायण किया। वहाँके राजाने आपको बडे आदरके साथ अपने महलमें पधराये और ब्रह्मराक्षससे धर्षित अपनी रानीका दुःख आपसे निवेदन किया। अनन्तर दामोदरदासने अपने गुरु (श्रीवल्लभाचार्यजी) का चरणोदक दिया उससे ब्रह्मराक्षस मुक्त होकर वैकुण्ठको पहुँचा और रानी नीरोग हुई। वहाँसे चलकर आचार्यचरण जनार्दनक्षेत्र पहुँचे। वहाँभी भगवान्का दर्शन तथा पूजन कर पारायण किया। वहाँ विष्णुस्वामि-मतस्थ विरक्त प्रेमाकरके शिष्य तथा प्रशिष्य आये। उस समय गुरुपारम्पर्यकी कथा हुई। वहाँसे चले और मलयाद्रिपर चढ़कर अगस्त्याश्रमके दर्शन किये। वहाँसे हिमगोपाल होतेहुए कौण्डन्याश्रम पहुँचे। वहाँके सरोवरमें स्नान किया और एक मुनिको देखा। मुनि आपसे अपना पूर्व वृत्तान्त कहने लगे। मेरे गुरु शाण्डिल्य है। उनको गोवर्धन में ललिता नामक मुनिकन्या ने भगवान् का प्रिय भक्तिरहस्य और पञ्चाक्षर

मन्त्र प्रदान किया था। और उनने मुझे। यह मै आपको कहे देता हूं। आचार्य चरण ने उस को श्रवण किया और पुष्पफल उनके समर्पण कर चन्दनवन देखने को पधारे। वहाँ वृद्ध और सिद्ध तपस्वियों ने आचार्यचरण के दर्शन किये और आपका पूजन कर वैकुण्ठको पहुँचे। वहाँ से आप माहिषपुरी पहुँचे। वहाँ का राज-पुरोहित आपका शिष्य था उसने आपका सब वृत्तान्त राजा से कहा। राजाने बडे आदर के साथ आपको पधराया और सिंहासन पर विराजमान कर आपसे भागवत धर्म तथा राजधर्म श्रवण किये। अनन्तर वहुतेरा द्रव्य तथा एक रत्नहार आपके निवेदन किया। और आचार्यचरण के वेतकी डंडाका छत्र ताम्बे की डंडी के चमर और वैसे शङ्खचक्र ध्वजा आदि देखकर सोने की डंडी के छत्र तथा चामरादि भेंट किये। तब दामोदरदास कहने लगे। आचार्यचरण वनवासी तथा व्रत धारण करने वाले हैं। ये केवल अन्न वस्त्रमात्र सोभी शरणागत का ग्रहण करते है। यह द्रव्य तुम भगवान् के लिये अथवा ब्राह्मणों को देना। तब तो राजा शरणागत हुआ। और भगवान् के अर्थ रत्नों का हार निवेदन किया। पुरोहित ने कहा कि मै विद्यानगर में ही प्रपन्न हो चुका हूं। वहाँ से आचार्य चरण पधार कर माहिलाकोटसंज्ञक यादवाद्रि पहुँचे। जहाँ कि नृसिंहाचार्य का शिष्य रामानन्द था। जिसने प्रभुविष्णुस्वामी की तरह विरक्तवीरों की सेनाएं रक्खीं थीं। वहाँ योगिनीपुर से रामानुजमुनि के लाये हुए चपलरायनामकगोपाल के दर्शन किये। और प्रणाम कर विराजे थे कि वहाँ के जीर्णस्वामी ने कहा। क्या आप तप्तमुद्रा नहीं धारण करते हैं?। आचार्य चरण ने जबाब दिया कि जैसे आप माला (कण्ठी)। तो उनने कहा 'कण्ठी तो मल मूत्रादिके समय में निषिद्ध है'। आचार्य चरण ने कहा 'येभी श्रौत तथा स्मार्त कर्मों में निषिद्ध है। इत्यादि सविस्तर वार्तालाप होनेके अनन्तर वहाँ से पधारे और सुब्रह्मण्य पहुँचे।

वहाँ के ब्राह्मण आचार्यचरण को आये सुनकर दर्शनको आये और प्रणामकर बैठगये। आचार्यचरणने भी वृद्धोंसे नमस्कार किया। उनमेंसें बृहस्पति नामक ब्राह्मण कहने लगा। इस तरहके विलक्षण वेषवाले आप कौन हैं?। तब भट्टाचार्यने जबाब दिया। आप भारद्वाजगोत्री काकराग्रहार के रहने वाले लक्ष्मणभट्टके पुत्र, विद्यानगर की विद्वत्सभाको जय करने वाले श्रीवल्लभाचार्य हैं। यह सुनते ही वह फिर बोला। क्या यल्लमाके पुत्र?। इनने कहा। हाँ। तब तो वह कहनेलगा। आप वैदिक और ब्रह्मचर्यव्रतके धारण करने वाले हैं। फिर आगमोक्त भागवत धर्मका आचरण क्यों

करते हैं? । तब आचार्यचरणने प्रत्युत्तर दिया। 'अपने वैदिकधर्मके अनन्तर भागवतध-र्मके आचरणमें क्या दोष है ? । क्यों कि केवल कर्ममार्गका मण्डूकादिमें निषेध है। और गीतादिकमें भागवतधर्मकी प्रशंसा है' यों कहने पर उनमें से ब्रह्मभट्टने विवाद किया। आचार्यचरणने उसका प्रत्युत्तर दिया। शम्भुभट्ट और शेषभट्ट वगैराने उसका विस्तार निरूपण किया। तब तो वे ब्राह्मण प्रसन्न होकर आचार्योंसे प्रणाम करने करने लगे। और अविद्ध एकादशीका व्रत, विष्णुपूजन, ऊर्ध्वपुण्ड्रधारणादि वैष्णवधर्म भी उनने ग्रहण किया। इतनाही नहीं किन्तु उनमें से कितने ही मनुष्य आपके शिष्य भी होगये। फिर वहाँ से आप उडुपीकृष्ण पधारे। वहाँ माध्व यतिराजने आपका पूर्णसत्कार किया। और पूछने लगे। आपने सब बहुत अच्छाकिया परन्तु दर्भशयनमें भागवतोंका क्यों धर्षण किया ?। तब आचार्यचरणने उत्तर दिया कि वर्णाश्रमधर्म से द्वेष करने वाले भागवत नहीं होते हैं। उनको तो धर्षण करनाही चाहिये। यों कहकर वहाँ से चले और गोकर्ण पहुँचे। वहाँ शिवधर्मादि चारों प्रकारके शैव आये। उनने अपने वामादि मतका अच्छा प्रतिपादन किया पर आचार्यचरणने उस सबका खण्डन किया। वहाँ ही विद्यानगरका राजपुरोहित आन्ध्रभट्ट आपको लेने आया और कहने लगा। 'राजाने प्रणामकर विज्ञापन करवायाहै कि मेरे पुरमें पधारना चाहिये'। सुब्रह्मण्यका जयसुनकर राजाने सपरिकर मुझे भेजा है हाथी घोडाआदि पीछे से आरहे हैं॥

तदनन्तर आचार्यचरण वहाँसे चले और ऋष्यशृङ्गाश्रम [ शृङ्गेरीमठ ] पधारे। वहाँ चन्द्रमौलि [ श्रीशिव ] के दर्शनार्थ गये। और दर्शन तथा प्रणाम किया। वहाँ के शाङ्कर नृसिंहाचार्यने आपका अच्छा आदर किया। अनन्तर यतिराज आये। आचार्यचरणने उनसे 'नमो नारायण' कहा। उनने प्रत्युत्तरमें 'नारायण' कहा। पीछे यतिराज बैठकर कहनेलगे। शुकस्वामी और विष्णुस्वामी दोनोंका अद्वैत सम्प्रदायहै। वहाँ अब आप विष्णुस्वामी के सम्प्रदायमें आचार्य हुए हैं। तप, विद्या, और पद इनसे वृद्धता होतीहै सो सब आपमें है। तथापि हम आश्रम तथा वय से वृद्धहैं अतएव आपके मान्यभी हैं। इससे हम पूछतेहैं 'कि सुब्रह्मण्य में जो आपने एकदेव-पूजावाद स्थापन किया वह कैसे घटसकताहै। क्योकि शास्त्र में पञ्चदेवपूजा लिखी है। तब आचार्यचरणने प्रत्युत्तर दिया। 'शास्त्रमें तो ब्रह्माजी और स्वामिकार्तिक आदि की पूजाभी लिखीहै। कहिये तो भला वह कैसे छोडदी? ! इससे यह निश्चितहै कि भिन्न बुद्धिवालों को पञ्चदेव पूजा करनी चाहिये। औरोंको एकही देवकी'।

